(९१) दुनिया मे प्राप्त हो सकनेवाली ऊँची से ऊँची शिक्षा का भी मैं विरोधी नही हूँ।

(२) राज को जहाँ भी निश्चित रूप से इसकी ज्यादा जरूरत हो वहाँ इसका खर्च उठाना चाहिये।

(३) साधारण आमदनी द्वारा सारी उच्च शिक्षा का खर्च चलाने के मैं खिलाफ हूं।

(४) मेरा यह निश्चित विश्वास है कि हमारे कालेजो मे साहित्य की जो इतनी सारी तथाकथित शिक्षा दी जाती है वह सब बिलकुल व्यर्थ है और उसका परिणाम शिक्षित वर्गो की बेकारी के रूप मे हमारे सामने आया है। यही नही बल्कि जिन लडके-लडकियो को हमारे कालेजो की चक्की मे पिसने का दुर्भाग्य प्राप्त हुआ है उनके मानसिक और शारीरिक स्वास्थ्य को भी इसने चौपट कर दिया है।

विदेशी भाषा के माध्यम ने, जिसके जरिये कि भारत मे उच्च शिक्षा दी जाती है, हमारे राष्ट्र को हद से ज्यादा बौद्धिक और नैतिक आघात पहुचाया है। अभी हम अपने इस जमाने के इतने नजदीक हैं कि इस नुकसान का निर्णय नही कर सकते। और, फिर, ऐसी शिक्षा पानेवाले हमको ही इसका शिकार और न्यायाधीश दोनो बनना है, जो कि लगभग असम्भव काम है।

अब मेरे लिये यह बतलाना आवश्यक है कि मै इन निष्कर्षो पर क्यो पहुँचा। यह शायद अपने कुछ अनुभवो के द्वारा ही मै सबसे अच्छी तरह बतला सकता हूँ।

१२ बरस की उम्र तक मैंने जो शिक्षा पाई वह अपनी मातृभाषा गुजराती में पाई थी। उस वक्त गणित, इतिहास और भूगोल का मुझे थोडा-थोडा ज्ञान था। इसके बाद मै एक हाईस्कूल मे दाखिल हुआ। इसमे भी पहिले तीन साल तक तो मातृभाषा ही शिक्षा का माध्यम रही। लेकिन स्कूल मास्टर का काम तो विद्यार्थियो के दिमाग मे जबरदस्ती अग्रेजी और उसके मनमाने हिज्जो तथा उच्चारण पर काबू पाने मे लगाया जाता था। ऐसी भाषा का पढना हमारे लिये अेक कष्टपूर्ण अनुभव था जिसका उच्चारण ठीक उसी तरह नही होता जैसी कि वह लिखी जाती है। हिज्जो को कण्ठस्थ करना एक अजीब-सा अनुभव था। लेकिन

यह तो मै प्रसगवश कह गया, वस्तुत मेरी दलील मे इसका कोई सम्बन्ध नही है। मगर पहिले तीन साल तो तुलनात्मक रूप मे ठीक ही निकल गये ।

जिल्लत तो चौथे साल से शुरु हुई । अलजबरा (बीजगणित), केमिस्ट्री (रसायनशास्त्र), एस्ट्रोनॉमी (ज्योतिष), हिस्ट्री (इतिहास), ज्योग्रफी (भूगोल) हरेक विषय मातृभाषा के बजाय अग्रेजी मे ही पढना पडा । कक्षा मे अगर कोई विद्यार्थी गुजराती, जिसे कि वह समझता था, बोलता तो उसे सजा दी जाती । हाँ, अंग्रेजी को, जिसे न तो वह पूरी तरह समझ सकता था और न शुद्ध बोल सकता था, अगर वह बुरी तरह बोलता तो भी शिक्षक को कोई आपत्ति नहीं होती थी । शिक्षक भला इस बात की फिक्र क्यो करे ? क्योकि खुद उसकी ही अग्रेजी निर्दोष नही थी । इसके सिवाय और हो भी क्या सकता था ? क्योकि अग्रेजी उसके लिये भी उसी तरह विदेशी भाषा थी जिस तरह कि उसके विद्यार्थियो के लिये । इससे बडी गडबड होती । हम विद्यार्थियो को अनेक बाते कण्ठस्थ करनी पडती, हालाकि हम उन्हे पूरी तरह नहीं समझ सकते थे और कभी-कभी तो बिलकुल ही नही समझते थे । शिक्षक के हमे ज्यामेटरी (रेखा-गणित) समझाने की भरपूर कोशिश करने पर मेरा सिर घूमने लगता । सच तो यह है कि यूक्लिड (रेखागणित) की पहिली पुस्तक के १३ वे साध्य तक जब तक न पहुँच गये, मेरी समझ में ज्यामेटरी बिलकुल नही आई । और पाठकों के सामने मुझे यह मजूर करना ही चाहिये कि मातृभाषा के अपने सारे प्रेम के बावजूद आज भी मै यह नही जानता कि ज्यामेटरी, अलजबरा आदि की पारिभाषिक बातों को गुजराती मे क्या कहते है । हाँ, यह अब मे जरूर देखता हूँ कि जितनी गणित,रेखा गणित, बीजगणित, रसायनशास्त्र और ज्योतिष सीखने मे मुझे चार साल लगे अगर अग्रेजी के बजाय गुजराती मे मैंने उन्हे पढा होता तो उतना मैंने अेक ही साल मे आसानी से सीख लिया होता । उस हालत मे मै आसानी और स्पष्टता के साथ इन विषयो को समझ लेता । गुजराती का मेरा शब्द-ज्ञान कहीं समृद्ध हो गया होता, और उस ज्ञान का मैंने अपने घर मे उपयोग किया होता । लेकिन इस अग्रेजी के माध्यम ने तो मेरे और मेरे कुटुम्बियों के बीच, जो कि अग्रेजी स्कूलो मे नही पढे थे, एक अदम्य खाई खड़ी कर दी । मेरे पिता को यह कुछ पता न था कि मै क्या कर रहा हूँ । मै चाहता तो भी अपने पिता को इस बात

मे दिलचस्पी पैदा नही कर सकता था कि मै क्या पढ रहा हूँ। क्योकि यद्यपि बुद्धि की उनमे कोई कमी नही थी, मगर वह अग्रेजी नही जानते थे। इस प्रकार अपने ही घर मे मै वडी तेजी के साथ अजनबी बनता जा रहा था। निश्चय ही म औरो मे ऊँचा आदमी वन गया था। यहा तक कि मेरी पोशाक भी अपनेआप वदलने लगी। लेकिन मेरा जो हाल हुआ वह कोई साधारण अनुभव नही था, बल्कि अधिकाश का यही हाल होता है।

हाई स्कूल के प्रथम तीन वर्षो मे मेरे सामान्य ज्ञान मे बहुत कम वृद्धि हुई। यह समय तो लडको को हरेक चीज अग्रेजी के जरिये सीखने की तैयारी का था। हाईस्कूल तो अग्रेजो की सास्कृतिक विजय के लिये थे। मेरे हाईस्कूल के तीन सौ विद्यार्थियो ने जो ज्ञान प्राप्त किया वह तो हमी तक सीमित रहा। वह सर्वसाधारण तक पहुँचाने के लिये नही था।

एक दो शब्द साहित्य के बारे मे भी। अग्रेजी गद्य और पद्य की कई किताबे हमे पढनी पडी थी। इसमे शक नही कि यह सब वढिया साहित्य था। लेकिन सर्वसाधारण की सेवा या उसके सम्पर्क मे आने मे उस ज्ञान का मेरे लिये कोई उपयोग नही हुआ है। मै यह कहने मे असमर्थ हूँ कि मैने अंग्रेजी गद्य और पद्य न पढा होता तो मै एक बेशकीमत खजाने से वचित रह जाता। इसके बजाय, सच तो यह है कि अगर ये सात साल मैने गुजराती पर प्रभुत्व प्राप्त करने मे लगाये होते और गणित, विज्ञान तथा सस्कृत आदि विषयो को गुजराती मे पढा होता, तो इस तरह प्राप्त किये हुए ज्ञान में मैने अपने अडोसी-पडोसियो को आसानी से हिस्सेदार बनाया होता। उस हालत मे मैने गुजराती साहित्य को समृद्ध किया होता, और कौन कह सकता है कि अमल मे उतारने की अपनी आदत तथा देश और मातृभाषा के प्रति अपने वेहद प्रेम के कारण सर्वसाधारण की सेवा मे मै और भी अधिक अपनी देन क्यो न दे सकता ?

यह हर्गिज न समझना चाहिये कि अग्रेजी या उसके श्रेष्ठ साहित्य का मै विरोधी हूँ। 'हरिजन' मेरे अग्रेजी प्रेम का पर्याप्त प्रमाण है। लेकिन उसके साहित्य की महत्ता भारतीय राष्ट्र के लिये उससे अधिक उपयोगी नही, जितनी कि उसके लिये इंग्लैंड की समशीतोष्ण जलवायु, या वहाँ के सुन्दर दृश्य है।

भारत को तो अपने ही जलवायु, दृश्यो और साहित्य मे तरक्की करनी होगी फिर चाहे ये अग्रेजी जलवायु, दृश्यो और साहित्य से घटिया दर्जे के ही क्यो न हो । हमे और हमारे बच्चो को तो अपनी खुद की ही विरासत बनानी चाहिये अगर हम दूसरो की विरासत लेगे तो अपनी नष्ट हो जायगी । सच तो यह है कि विदेशी सामग्री पर हम कभी उन्नति नही कर सकते । मै तो चाहता हूं कि राष्ट्र अपनी ही भाषा का कोष भरे और इसके लिये ससार की अन्य भाषाओ का कोष भी अपनी ही देशी भाषाओ मे सचित करे । रवीन्द्रनाथ की अनुपम कृतियो का सौन्दर्य जानने के लिये मुझे बगाली पढने की कोई जरूरत नही क्योकि सुन्दर अनुवादो के द्वारा मै उसे पा लेता हूं । इसी तरह टालसटाय की सक्षिप्त कहानियो की कद्र करने के लिये गुजराती लडके-लडकियो को रूसी भाषा पढने की कोई जरूरत नही, क्योकि अच्छे अनुवादो के जरिये वे उन्हे पढ लेते है । अग्रेजो को इस बात का फख्र है कि ससार की सर्वोत्तम साहित्यिक रचनाए प्रकाशित होने के एक सप्ताह के अन्दर अन्दर सरल अग्रेजी मे उनके हाथो मे आ जाती है । ऐसी हालत मे, शेक्सपियर और मिल्टन के सर्वोत्तम विचारो और रचनाओ के लिये मुझे अग्रेजी पढने की जरूरत क्यो हो ? यह एक तरह की अच्छी मितव्ययता होगी कि ऐसे विद्यार्थियो का अलग ही एक वर्ग कर दिया जाय, जिनका काम यह हो कि विभिन्न भाषाओ मे पढने लायक जो सर्वोत्तम सामग्री हो उसको पढे और देशी भाषाओ मे उसका अनुवाद करे । हमारे प्रभुओ ने तो हमारे लिये गलत ही रास्ता चुना है, और आदत पड जाने के कारण गलती ही हमे ठीक मालूम पडने लगी है ।

हमारी इस झूठी, अभारतीय शिक्षा मे लाखो आदमियो का दिन-दिन जो लगातार नुकसान हो रहा है, उसके तो रोज ही मै प्रमाण पा रहा हूं । जो ग्रैजुएट मेरे आदरणीय साथी है, उन्हे जब अपने आन्तरिक विचारो को व्यक्त करना पडता है तो खुद वही परेशान हो जाते है । वे तो अपने ही घरो मे अजनबी है । अपनी मातृभाषा के शब्दो का उनका ज्ञान इतना सीमित है कि अग्रेजी शब्दो और वाक्यों तक का सहारा लिये बगैर वे अपने भाषण को समाप्त नही कर सकते । न अंग्रेजी किताबो के बगैर वे रह सकते है । आपस मे भी वे अक्सर अग्रेजी मे लिखा-पढी करते है । अपने साथियो का उदाहरण मै यह बताने के लिये दे रहा हूँ कि इस बुराई ने कितनी गहरी जड जमा ली है ।

हमारे कालेजो मे जो समय की बर्बादी होती है उसके पक्ष मे दलील यह दी जाती है कि कालेजो मे पढने के कारण अितने विद्यार्थियो मे से अगर एक जगदीश बोस भी पैदा हो सके तो हमे अिस बर्बादी की चिता करने की जरूरत नही। अगर यह बर्बादी अनिवार्य होती तो मै जरूर इस दलील का समर्थन करता लेकिन मै आशा करता हूँ कि मने यह बतला दिया है कि यह न तो अनिवार्य थी, और न अभी ही अनिवार्य है। क्योकि जगदीश बोस वर्त्तमान शिक्षा की उपज नही थे। वे तो भयकर कठिनाइयो और बाधाओ के बावजूद अपने परिश्रम की बदौलत ऊँचे उठे, और उनका ज्ञान लगभग ऐसा बन गया जो सर्व साधारण तक नही पहुँच सकता। बल्कि ऐसा मालूम पडता है कि हम यह सोचने लगे है कि जब तक कोई अग्रेजी न जाने तब तक वह बोस के सदृश महान वैज्ञानिक होने की आशा नही कर सकता। यह ऐसी मिथ्या धारणा है जिससे अधिक की मै कल्पना ही नहीं कर सकता। जिस तरह हम अपने को लाचार समझने मालूम पडते है, उस तरह एक भी जापानी अपनेको नही समझता।

यह बुराई, जिसका कि मेने वर्णन करने की कोशिश की है, इतनी गहरी पैठी हुई है कि कोई साहसपूर्ण उपाय ग्रहण किये बिना काम नही चल सकता। हाँ, काग्रेसी मत्री चाहे तो इस बुराई को दूर न भी कर सके तो इसे कम तो कर ही सकते हे।

विश्वविद्यालयो को स्वावलवी जरूर बनाना चाहिये। राज्य को तो साधारणत उन्ही को शिक्षा देनी चाहिये जिनकी सेवाओ की उसे आवश्यकता हो। अन्य सब दिशाओ के अध्ययन के लिये उसे खानगी प्रयत्न को प्रोत्साहन देना चाहिये, शिक्षा का माध्यम तो एकदम और हर 'हालत मे बदला जाना चाहिये, और प्रान्तीय भाषाओ को उनका वाजिब स्थान मिलना चाहिये। यह जो काबिले सजा बर्बादी रोज बरोज हो रही है इसके बजाय तो अस्थाअी रूप से अव्यवस्था हो जाना भी पसन्द करूँगा।

प्रान्तीय भाषाओ का दरजा और व्यावहारिक मूल्य बढाने के लिये मैं चाहूँगा कि अदालतो की कार्रवाई अपने अपने प्रान्त की ही भाषा में हो। प्रान्तीय धारासभाओ की कार्रवाई भी प्रान्तीय भाषा या, जहा एक से अधिक भाषा प्रचलित हों, उनमे होनी चाहिये। धारासभाओ के सदस्यो से मै कहना चाहता हूँ

कि वे चाहे तो एक महिने के अन्दर-अन्दर अपने प्रान्तो की भाषाएं भली भांति समझ सकने हैं। तामिल भाषी के लिये कोई रुकावट नही, जो वह तेलगू, मलयालम और कन्नड के, जो कि सब तामिल से मिलती-जुलती हुई हं, मामूली व्याकरण और कुछ सौ शब्दो को आसानी से न सीख सके।

मेरी सम्मति मे यह कोई ऐसा प्रश्न नही है कि जिसका निर्णय साहित्यज्ञो के द्वारा हो। वे इस बात का निर्णय नही कर सकते कि किस स्थान के लडके लडकियो की पढाई किस भाषा मे हो: क्योकि इस प्रश्न का निर्णय हरेक स्वतत्र देश मे पहिले ही हो चुका है। न वे यही निर्णय कर सकते है कि किन विषयों की पढाई हो, क्योकि यह उस देश की आवश्यकताओ पर निर्भर रहता है जिस देश के बालको की पढ़ाई होनी है। उन्हे तो बस यही सुविधा प्राप्त है कि राष्ट्र की इच्छा को यथासम्भव सर्वोत्तम रूप मे लाये। अत जब हमारा देश वस्तुत: स्वतत्र होगा तब शिक्षा के माध्यम का प्रश्न केवल एक ही तरह से हल होगा। साहित्यिक लोग पाठ्यक्रम बनायेंगे और फिर उसके अनुसार पाठ्य पुस्तके तैयार करेंगे, और स्वतत्र भारत की शिक्षा पानेवाले विदेशी शासको को करारा जवाब देंगे। जब तक हम शिक्षित वर्ग इस प्रश्न के साथ खिलवाड करते रहेगे, मुझे इस का बहुत भय है कि हम जिस स्वतत्र और स्वस्थ भारत का स्वप्न देखते हैं उसका निर्माण नही कर पायेंगे। हमें तो सतत प्रयत्न पूर्वक अपनी गुलामी से मुक्त होना है, फिर वह चाहे शिक्षणात्मक हो या आर्थिक अथवा सामाजिक या राजनैतिक। तीन चौथाई लड़ाई तो वही प्रयत्न होगा जो कि इसके लिये किया जायगा।

इस प्रकार म इस बात का दावा करता हूँ कि मै उच्च शिक्षा का विरोधी नही हूँ। लेकिन उस उच्च शिक्षा का मै जरूर विरोधी हूँ जो कि इस देश मे दी जा रही है। मेरी योजना के अन्दर तो अब से अधिक और अच्छे पुस्तकालय होगे, अधिक सख्या मे और अच्छी रसायन शालाए और प्रयोगशालाए होगी। उसके अन्तर्गत हमारे पास ऐसे रसायनशास्त्रियो, इजिनियरो तथा अन्य विशेषज्ञो की फौज की फौज होनी चाहिये जो राष्ट्र के सच्चे सेवक हो और उस प्रजा की बढ़ती हुई विविध आवश्यकताओ की पूर्ति कर सकें जो अपने अधिकारों और अपनी आवश्यकताओ को दिन-दिन अधिकाधिक अनुभव करती जा रही है। और ये सब विशेषज्ञ विदेशी भाषा नहीं बल्कि जनता की ही भाषा बोलेगे। ये

लोग जो ज्ञान प्राप्त करेंगे वह सबकी संयुक्त सम्पत्ति होगी। तब खाली नकल की जगह सच्चा असली काम होगा, और उसका खर्च न्यायपूर्वक समान रूप से विभाजित होगा।

'हरिजन,' ९ जुलाई १९३८

# एक प्रयोग

( आशा देवी )

वर्धा शिक्षण योजना का वह पहलू जिसकी सबसे ज्यादा नुकताचीनी की गई है, उसका स्वावलम्बी या उत्पादक पहलू है। अभी तक उद्योग द्वारा शिक्षा के स्वावलम्बी होने या न होने के सम्बन्ध मे जितनी भी बहस हुई है वह दिमागी ही थी क्योंकि हमारे पास वैज्ञानिक ढंग से इकट्ठा किया हुआ ज्ञान न था। जुलाई में वर्धा के विद्यामंदिर ट्रेनिंग स्कूल मे पहिली दो श्रेणियो के बच्चो को तकली पर कताई द्वारा शिक्षण देने का प्रयोग शुरू किया गया था। इस प्रयोग के सम्बन्ध मे सब जानकारी बहुत सावधानी से इकट्ठी की गई है, और उससे हमें अपनी चर्चा और अनुसंधान मे काफी मदद मिल सकती है।

यह कहना जरूरी है कि इस प्रयोग के लिये जो साधन हमें मिले है, वे आदर्श नही है। प्राक्टिसिंग स्कूल के बच्चे स्थानीय म्युनिसिपल स्कूलो के है जिन्हे उद्योग का वातावरण अभी तक नही मिला है। शिक्षक न तो दस्तकारी को

अच्छी तरह जानते है और न नई शिक्षण पद्धति से अच्छी तरह परिचित हैं। वे प्राक्टिसिग स्कूल के पुराने शिक्षक है और उन्होंने तकली पर कताई का और नये शिक्षण की समवाय (Correlated) पद्धति का कुछ ज्ञान जल्दी मे हासिल कर लिया है। असल मे वे बच्चो को पढाकर ही नई पद्धति खुद सीख रहे है। इस तरह यह प्रयोग साधारण ही कहा जा सकता है।

स्कूल मे कोई निश्चित समय-पत्रक नही है, क्योकि शिक्षण दस्तकारी के मिलाते समय उपयोगी अवसर मिलने पर निर्भर है। मामूली तौर पर रोज का काम इस क्रम से होता है —

प्रार्थना, शरीर की सफाई, तकली पर कातना और उससे सम्बद्ध गणित, मातृभाषा और नाटचकला, समाज-शास्त्र और सामूहिक गायन, सामान्य विज्ञान, तकली पर कताई, बागवानी और सामूहिक खेल।

शुरू मे ५।। घटे के कार्यक्रम मे खालिस दस्तकारी के काम के लिये सिर्फ चालिस मिनट (३० मिनट कताई और १० मिनट मे सूत लपेटना और गिनना) दिये जाते थे। धीरे-धीरे अब ८० मिनट दिये जाते है और जैसे जैसे दस्तकारी के लिये बच्चो का शौक बढता जा रहा है यह समय भी बढाया जा रहा है। लेकिन अभी तक ४० मिनट के दो समयो से अधिक सिर्फ दस्तकारी के लिये नहीं दिये गये है।

चूँकि इस लेख में मै सिर्फ उत्पादक पहलू को ही सामने रखना चाहती हूँ इसलिये इस नई शिक्षण पद्धति का बच्चों पर जो सामान्य प्रभाव पडा है, उसका जिक्र नही किया जायगा। नीचे ७ से ८ साल तक के ३० बच्चों के कताई के आँकडे दिये गये है —

| | नाम | गति (एक घंटे में तारों की संख्या महीने के अंत में) | | | उत्पादन | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | जुलाई | अगस्त | सितम्बर | जुलाई | | अगस्त | | सितम्बर | |
| | | | | | तार | घंटे | तार | घंटे | तार | घंटे |
| १. | लक्ष्मण कृष्णराव | २० | ४० | २४ | ३१७ | १६ | २०३ | ५ | १२० | ४ |
| २ | नीळकंठ तुकाराम | १२ | २१ | ३२ | १५२ | १२½ | ३८४ | १८ | ८१७ | २८ |
| ३. | भाऊराव देवराव | २० | ४१ | ५७ | १०१ | ५ | १५० | २३ | १२०७ | २१ |
| ४. | नारायण जऊबा | १६ | ३६ | ४३ | ७० | ४½ | ५८० | १६ | १२६४ | २९ |
| ५ | प्यारेलाल | २६ | ४१ | ५९ | २९२ | १० | १९५ | ४ | १३०० | १२ |
| ६. | रामकैलास | २७ | ३९ | ७० | ५९८ | २१ | ६६४ | १७ | ११३४ | १९ |
| ७ | उमाशंकर | ३५ | ४५ | ६५ | ३२० | ९ | ३१८ | ७ | ११०८ | १७ |
| ८. | पुरुषोत्तम | १९ | ab. | ३८ | १२६ | ६ | ab. | ab | ६१६ | १६ |
| ९. | लक्ष्मण | २० | ३८ | ५५ | २१९ | १० | ७०४ | १८ | १९०९ | २९ |
| १० | भवरीलाल | १६ | ४० | ६१ | २०८ | १२ | ५०९ | १२ | ९५५ | १५ |
| ११ | गणपत खाती | ab. | ७१ | १२९ | ab. | ab. | १२९० | १८ | ३७३७ | २९ |
| १२. | सत्यनारायण | १९ | २० | २५ | ३८ | २ | १९५ | ९ | २०० | ८ |
| १३. | सीताराम | ५८ | ६९ | १६२ | ११४७ | २० | ११५० | १८ | १६५० | १५½ |

| | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १४. | पवाल | ६५ | ८३ | ८४ | ७३४ | १३½ | १२७१ | १९½ | १०२४ | १२½ |
| १५. | शंकरलाल | ४१ | ६६ | ९८ | ६३० | १७½ | ९६१ | १७ | १३२५ | १७ |
| १६. - | अवध प्रसाद | ४० | ५३ | ६५ | ५५२ | १८ | ७४३ | १९ | १०८९ | १९ |
| १७. | मोहन प्रसाद | २८ | ४१ | ६१ | ५८९ | १९ | ६५५ | १८ | ९९६ | २२ |
| १८. | श्रावण | ३६ | ७६ | ९५ | ३५७ | १० | ८६१ | १५ | १७०२ | २१ |
| १९. | भैय्यालाल | ४२ | ९१ | १३५ | ८४० | २० | १४३५ | १८ | ३०४० | २२¼ |
| २०. | गजानन गणपती | २१ | ३७ | ४० | ३४२ | १९ | ४९१ | १२ | ११०६ | ३० |
| २१. | शरत अन्नासाहेब | २० | ३० | २९ | २८२ | १२ | ६९४ | २० | ६९३ | ३० |
| २२. - | रामकृष्ण रामचन्द्र | १८ | ३९ | ३८ | १८० | १० | ७९४ | १० | १५९३ | ३२ |
| २३. | शिवाजी मोतीबाबा | १३ | ३६ | ४८ | १८६ | १५ | ४३१ | १२ | १३२६ | ३३ |
| २४. | कृष्णा नागोराव | १८ | २१ | ५५ | २६३ | १४ | ३९४ | १९ | ९३८ | १५ |
| २५. | विजय शंकरराव | २३ | ५० | ६५ | २०९ | ९ | ९२५ | १८ | १२९२ | ३५ |
| २६ | वसंत दत्तात्रय | ११ | १८ | २२ | १२३ | ११ | ४०३ | २५ | ९७२ | ३० |
| २७. | गगाधर बुद्धेराव | ४८ | ५६ | ७५ | ५८० | १२ | ८९९ | १८ | १९१५ | ३८ |
| २८. | कृष्णनारायण | ३६ | ५० | ६० | ५७१ | १९ | १०१६ | १८ | २१३६ | ३९ |
| २९. | वसंत महादेव | २४ | ४० | ५६ | २३९ | १० | ९५७ | १७ | १२८९ | ३२ |
| ३०. | शारदा शंकरराव | २३ | ३७ | ४३ | २७७ | १२ | ५३४ | १४ | ११०२ | २८ |

ऊपर दिये आकडों का सार इस प्रकार है:—

| | जुलाई | अगस्त | सितम्बर |
|---|---|---|---|
| एक घंटे में कताई की सबसे अधिक गति | ५० तार (२०० फीट) | ९१ तार | १३३ तार |
| एक घटे में कताई की सबसे कम गति | १२ तार | २० तार | २४ तार |
| एक घटे मे कताई की औसत गति | २४ तार | ४४ तार | ६४ तार |
| सूत का सबसे अधिक नम्बर (Count) | २० नम्बर | ३० नम्बर | ३२ नम्बर |
| सबसे कम नम्बर | ४ ,, | ४ ,, | ५ ,, |
| औसत नम्बर | ९ ,, | १२ ,, | १३ ,, |
| ३० विद्यार्थियो की कक्षा का एक मास मे पूरा उत्पादन | ७४ लटी | १६० लटी | २५१ लटी |

अगर हम इन आकडो का जाकिर हुसैन कमेटी के विस्तृत अभ्यासक्रम के आकडो से मुकाबला करे तो हम देखेगे कि २।। महीने में ही विद्यार्थियो ने अभ्यासक्रम के ६ महीने के स्टैन्डर्ड तक की योग्यता और उत्पादन शक्ति प्राप्त कर ली ।

इसके बाद बच्चो की कमाई का हिसाब दिया जाता है। मजदूरी महाराष्ट्र चरखा सघ की चालू दरों के अनुसार लगाई गई है :—

| | जुलाई | अगस्त | सितम्बर |
|---|---|---|---|
| प्रति मास प्रति कक्षा की कमाई | ०–१३–० | २–८–३ | ४–१–० |
| एक विद्यार्थी की प्रत्येक मास में औसत कमाई | ०–०—५ | ०–१–१$\frac{3}{4}$ | ०–२–२ |
| एक महीने मे सबसे कम कमाई | ०–०—३ | ०–०–६ | ०–१–० |
| एक महीने में सबसे अधिक कमाई | ०–१—८ | ०–४–१$\frac{1}{2}$ | ०–५–३ |

नोट :—हरेक महीने में कताई ( लपेटने के साथ ) के लिये नीचे लिखे अनुसार समय दिया गया .–जुलाई–१२ घटे, अगस्त–१५ घटे, सितम्बर–२३ घंटे।

यह आकडे हमारी बात को साफ साबित कर देते है और इसलिये उनके सम्बन्ध में अधिक कहने की आवश्यकता नही है।

'हरिजन', २६ नवम्बर, १९३८

---

# शिक्षा-शास्त्रियों की उलझनें

## हिन्दुस्तानी माध्यम

वर्धा के अध्यापक शिक्षण केन्द्र में पचहत्तर प्रतिनिधि, जिन्हे कि विभिन्न प्रान्तीय सरकारो और चन्द देशी राज्यो तथा खानगी व राष्ट्रीय संस्थाओ ने भेजा था, अपना तीन हफ्ते का अभ्यासक्रम पूरा कर चुके थे। अपने-अपने प्रान्तों को वापस जाने के पहिले, वे गाधीजी से मिलना और कुछ बाते कर लेना चाहते थे।

उनमें से अधिकाश हिन्दुस्तानी समझते थे, पर थोडे से ऐसे भी थे जो हिन्दुस्तानी समझने में असमर्थ थे। श्रीमती आशादेवी ने गाधीजी से कहा कि 'आप हिन्दुस्तानी में बोल सकते है।' तदनुसार गाधीजी ने हिन्दुस्तानी मे बोलना शुरू कर दिया, पर कुछ प्रतिनिधियों के चेहरो से जब ऐसा प्रतीत हुआ कि वे एक शब्द भी नही समझ रहे है, तब गांधीजी को लगा कि श्री० आशादेवी जरूरत से ज्यादा आशावाद से काम ले रही है। उन बेचारों में राष्ट्रभाषा समझने की अभी योग्यता नही आई है।

गाधीजी को इस बात की फिक्र थी कि जिस स्कीम को वे लोग अमल में लाने जा रहे हैं उसके सम्बन्ध में अगर कोई उलझनें उनके दिमाग को परेशान

कर रही हो तो उन्हे अच्छी तरह हटा देना चाहिये। उन्होने मज़ाक के लहजे में कहा, 'अल्पसंख्यको के हको के बारे मे चर्चा करना आज एक फैशन-सा बन गया है, इसलिये, हालाकि, जो केवल अग्रेजी ही समझते है, उनकी सख्या शायद उँगलियों पर गिनने लायक है, तो भी मै अग्रेजी मे ही बोलूँगा। मगर मै आपको आगाह कर देता हूँ कि अगली मीटिग मे मै ऐसा नही करूँगा। हिन्दुस्तानी सीख लेने का दढ निश्चय लेकर आपको यहाँ से जाना चाहिये। अगर हम अग्रेजी माध्यम के जरिये ही विचारों का आदान-प्रदान करते रहेगे, तो बुनियादी तालीम के इरादे को, जो हमारे करोडो लोगो की शिक्षा सम्बन्धी जरूरते पूरी करनेवाला समझा जाता है, अमल मे लाना असभव है।

## उनकी उलझनें

उक्त प्रतिनिधियों ने गाधीजी से कितने ही प्रश्न किये। पहिले प्रश्न से यह शका प्रगट होती थी कि वर्धा स्कीम भविष्य की कसौटी पर टिक सकेगी या नही, या महज वह एक अस्थायी चीज है। बहुत-से बडे-बडे शिक्षा-शास्त्रियों का तो यह मत है कि एक न एक दिन व्यापक उद्योगीकरण के लिये इन दस्तकारियो को स्थान खाली करना ही होगा। एक ऐसा समाज, जिसने कि वर्धा स्कीम के अनुसार शिक्षा पाई होगी, और जो न्याय, सत्य और अहिसा पर आधार रखता होगा, क्या उद्योगीकरण के प्रबल प्रवाह से बच सकेगा?

"यह कोई व्यावहारिक प्रश्न नही है," गाधीजी ने जवाब दिया--"हमारे तात्कालिक कार्यक्रम पर इसका कोई असर नही पड़ेगा!"

"हमारे सामने प्रश्न यह नही है कि अब से आगे आनेवाले जमाने मे क्या होने जा रहा है; सवाल तो यह है कि हमारे गाँवो में जो करोडो लोग रहते है उनकी सच्ची आवश्यकता इस बुनियादी तालीम की स्कीम से पूरी हो सकेगी या नही। मेरा ख़याल यह नही है कि हिन्दुस्तान में इस हद तक कभी उद्योगीकरण हो जायगा कि गाँव कोई रहेगे ही नही। हिन्दुस्तान का अधिकांश भाग तो हमेशा गाँवों का ही रहेगा।"

"हाल में जो कांग्रेस के अध्यक्ष का चुनाव हुआ है, उसके फलस्वरूप अगर कांग्रेस की नीति मे परिवर्तन हुआ, तो बुनियादी तालीम की स्कीम का क्या होगा?" यह दूसरा प्रश्न था।

गाधीजी ने इसका जवाब यह दिया कि "यह तो वेमौके का भय है। कॉग्रेस-नीति मे अगर कोई हेरफेर हुआ तो वर्धा स्कीम पर उसका कोई असर नही पडेगा। उसका असर अगर पडेगा ही तो ऊँची राजनैतिक बातों पर ही पड़ेगा।" सके बाद उन्होने कहा--"आप लोग यहाँ तीन हफ्ते के अभ्यासक्रम का शिक्षण लेने के लिये आये है, जिससे कि आप अपने अपने प्रान्त मे जाकर अपने विद्यार्थियो को वर्धा योजना अनुसार तालीम दे सके। आपको यह श्रद्धा रखनी चाहिये कि इस शिक्षा-पद्धति से जरूर हमारी आवश्यकताए पूरी होगी।

"उद्योगीकरण की भारी भारी योजनाए भले ही पेश की जाये पर कॉग्रेस का आज हमारे सामने जो ध्येय है, वह देश का उद्योगीकरण नही है। बम्बई मे कॉग्रेस ने जो प्रस्ताव पास किया था उसके अनुसार उसका ध्येय तो ग्राम-उद्योगों का पुनरुद्धार है। मेहनत से तैयार की हुई उद्योगीकरण की किसी स्कीम के जरिये आप लोग देश की जाग्रति नही कर सकते। कोई भी स्कीम बनाते समय हमे अपने करोडो किसानो को ध्यान मे रखना होगा। इन स्कीमो से उनकी आमदनी मे एक पाई की भी वृद्धि होने की नही; जब कि चर्खा सघ और ग्राम-उद्योग सघ एक साल के ही अर्से मे उनकी जेबों में लाखो रुपया पहुँचा देंगे। वर्किंग कमेटी या मंत्रिमडलो मे चाहे जो परिवर्तन हो, मुझे तो ज़ाती तौर से, कॉग्रेस की रचनात्मक प्रवृत्तियों के लिये कोई खतरा मालूम नही होता। हालांकि इन प्रवृत्तियो की शुरूआत की तो कॉग्रेस ने ही थी, पर एक लम्बे अर्से से वे अपना स्वतत्र अस्तित्व बनाये हुए है, और अपनी उपयुक्तता उन्होंने पूरी तरह साबित कर दी है। बुनियादी तालीम इनकी एक शाखा है। शिक्षा-मंत्री भले ही बदल जायें, पर यह तो रहेगी ही। इसलिये जो लोग बुनियादी तालीम में दिलचस्पी रखते है, उन्हे कॉग्रेस की राजनीति के बारे में परेशान होने की ज़रूरत नहीं। शिक्षा की इस नई योजना में कोई अपने गुण होंगे तो वह जीवित रहेगी, न होंगे, तो आप ही खत्म हो जायगी। लेकिन इन प्रश्नों से मुझे सन्तोष नहीं होगा।

इनका बुनियादी तालीम की स्कीम से कोई सीधा सम्बन्ध नही है। ये प्रश्न हमें कुछ आगे नही ले जाते।"

## मूल सिद्धान्त

एक मित्र ने पूछा—"क्या वर्धा शिक्षण योजना का यही मूल सिद्धान्त माना जाय कि जो चीज तकली से सम्बद्ध न की जा सके वह विद्यार्थियो को हरगिज न बतानी चाहिये।" गाधीजी ने कहा, "यह तो मेरी निन्दा है। यह सच है कि मेरी राय मे सब शिक्षण इसी बुनियादी हस्तकला से सम्बद्ध होना चाहिये। जब आप किसी ७ साल या १० साल के बच्चे को किसी उद्योग द्वारा शिक्षण दें तो शुरू मे आपको वे विषय अलग रखने होगे जो उद्योग द्वारा नही सिखलाये जा सकते। इस प्रकार धीरे-धीरे आप उद्योग से उन विषयो का सम्बन्ध जिनको आपने शुरू मे छोड रक्खा था, ढूढ निकालेगे। अगर आप यही तरीका अखत्यार करेगे तो आपकी और विद्यार्थियो की शक्ति का बचाव होगा। फिलहाल हमारे पास न तो किताबे है और न पिछला अनुभव। इसलिये हमको सावधानी से ही अपना कदम बढाना होगा। असल बात तो यह है कि शिक्षक का दमाग आशा से भरा होना चाहिये। अगर आप देखे कि कोई विषय दस्तकारी के जरिये नही सिखलाया जा सकता तो नाराज और निराश न हों। अब उस विषय को छोडकर आगे बढे। शायद दूसरा शिक्षक आपको ठीक रास्ता दिखला सके। जब आप सब मिलकर अपना अनुभव एक दूसरे को बतलायेगे तो बाद मे पुस्तके भी तैयार हो सकेगी और आपके पीछे आनेवाले शिक्षको का काम बहुत आसान हो जायगा।

"हमारी शिक्षा मे क्रान्ति होने की आवश्यकता है। दिमाग को हाथो द्वारा शिक्षित करना चाहिये। अगर मै कवि होता तो पाच उंगलियो मे जो शिक्षण शक्ति है उसका गौरव गाता। आप ऐसा क्यो सोचते है कि दिमाग ही सब कुछ है और हाथ, पैरो मे कुछ भी शक्ति नही है। जो लोग अपने हाथो को शिक्षित नही करते और केवल दिमागी शिक्षा ग्रहण करते है, उनके जीवन म 'सगीत' नही होता। उनकी सब

शक्तिया विकसित नही हो पाती। केवल पुस्तकीय ज्ञान द्वारा बच्चो का मन एकाग्र नही हो सकता । शब्द सुनते–सुनते बच्चे थक जाते हैं और उनका दिमाग इधर–उधर दौडने लगता है। उनके हाथ, आख और कान अपना-अपना काम ठीक तौर से नही कर पाते। वह शिक्षा जो बच्चो को अच्छे और बुरे,का अन्तर नही बता सकती, शिक्षा के नाम से पुकारे जाने लायक नही है।"

## हाथों द्वारा बुद्धि का विकास

श्रीमती आशादेवी ने गाधीजी से प्रार्थना की कि वे इस बात को समझायें कि हाथो द्वारा बुद्धि का विकास किस तरह हो सकता है। गाधीजी ने कहा, "पुरानी रीति यह थी, कि स्कूलो के साधारण अभ्यास-क्रम मे किसी दस्तकारी को भी जोड दिया जाता था। उद्योग और शिक्षा मे कोई सम्बन्ध न था। मेरे ख्याल से यह एक भारी भूल थी। शिक्षक को उद्योग सिखाना चाहिये और उस उद्योग के सहारे विद्यार्थियों को विभिन्न विषयो का ज्ञान देना चाहिये। जब तक मैं गणित न जानूँ तब तक मै यह नही बता सकूँगा कि मैंने तकली पर अमुक समय मे कितने तार काते है और सूत का क्या नम्बर है। यह बतलाने के लिये मुझे जोड़, बाकी, गुणा और भाग क्रियाए भी मालूम होना चाहिये। कठिन हिसाब हल करने के लिये मुझे कुछ चिह्नोका इस्तेमाल करना पडेगा और इस तरह मे बीजगणित भी समझ लूगा मेरा आग्रह है कि बीज-गणित में रोमन अक्षरों के बजाय हिन्दुस्तानी अक्षर ही इस्तेमाल किये जाने चाहिये।

"अब रेखागणित को लीजिये। तकली के कुडल से अच्छा उदाहरण वृत्त (Circle) को समझाने के लिये और क्या होगा? मैं यूक्लिड का नाम लिये बिना ही बच्चो को गोलाकार के सम्बन्ध मे सब ज्ञान दे ूंगा।

"आप पूछेंगे कि मै बच्चे को भूगोल और इतिहास कताई द्वारा किस तरह सिखलाऊगा। कुछ समय पहिले मैंने एक किताब देखी थी जिसका नाम था "कपास-मनुष्य जाति की कहानी" ('Cotton-The Story of Mankind") उस किताब ने मुझे रोमाञ्चित कर दिया सके प्रारंभिक मे पुराने ज़माने का इतिहास था और यह बतलाया गया था कि, शुरू मे कपास कहा और किस तरह

उगाई गई थी; उसका विकास किस तरह हुआ और जुदा जुदा देशो के बीच में उसका व्यापार किस तरह हुआ करता था। जब मै बच्चे को इन देशो के नाम बतलाता तो स्वभावत. उन देशो के इतिहास और भूगोल के सबध मे भी कुछ रोचक बाते बता देता। उन्हे बतलाता कि किन राजाओ के जमाने मे यह व्यापार चलता था। बच्चो को यह भी समझा देता कि कुछ देशो मे कपास और कुछ देशों मे कपास का बना कपडा बाहर से क्यो मगाया जाता है। प्रत्येक देश कपास को उत्पन्न क्यो नही कर सकता? इस प्रश्न को हल करने मे मै अर्थशास्त्र और कृषिशास्त्र का साधारण ज्ञान दे सकता हूँ। मै बच्चो को यह भी बताऊगा कि कपास की कौन-कौनसी किस्मे होती है, वे किस तरह की भूमि में उगती है, किस तरह उगाई जाती है और किन किन देशो मे मिलती है। तकली पर सूत कातते कातते मै विद्यार्थियो को ईस्ट इडिया कपनी के जमाने की झलक दे दूगा। उनको बतलाऊंगा कि अंग्रेज हिन्दुस्तान मे क्यो आये, उन्होने हमारी कताई की कला को किस तरह उजाड दिया, और तिजारत के सहारे हिन्दुस्तान पर धीरे-धीरे किस-किस तरह राजनैतिक कब्जा भी करने की कोशिश की। उन्होने मुगल और मरहटा राज्यो को धीरे-धीरे किस तरह मिट्टी मे मिला दिया और अग्रेजी राज्य स्थापित किया। बाद मे हिन्दुस्तान के लोगो मे किस तरह जाग्रति हुई। इस सिलसिले मे कॉंग्रेस का इतिहास भी सक्षेप मे और रोचक ढँग से बतलाया जा सकता है। इस तरह हम इस नये शिक्षण के जरिये बच्चा को बहुत-सी बाते बतला सकते है। नई पद्धति द्वारा बच्चे हरएक बात जल्द समझ लेगे और उनके दिमाग पर भी अनावश्यक जोर न पडेगा।

इसी बात को मै थोडे और विस्तार से कह देना चाहता हूँ। जिस तरह एक शास्त्र को अच्छी तरह समझने के लिये हमे और भी शास्त्रो का ज्ञान हासिल करना पड़ता है, उसी तरह अगर हम 'तकली योग' के विशेषज्ञ बनना चाहते है तो हमे और बहुतसे शास्त्रो का ज्ञान अनायास ही मिल जावेगा। अगर मै तकली की हरेक चीज पर ध्यान दू और उसके उपयोग समझने की कोशिश करूं तो मुझे विज्ञान का ज्ञान सरल रीति से मिल जावेगा। मै सोचूगा कि तकली का कुंडल पीतल का और उसका तकुआ लोहे का क्यो है। मै यह भी सोचूगा कि कुंडल का अमुक व्यास ही क्यो है। उसको छोटा बड़ा करने से क्या असर होगा। इन सब

प्रश्नो को हल करके मैं बच्चो के सामने भी पेश करूंगा। जब बच्चे इन बातो को सोचने और समझने की कोशिश करेंगे तो वे यत्र शास्त्र ( Engineering ) में भी प्रवेश कर सकेगे। इस प्रकार हमारे लिये तकली कामधेनु बन सकती है। उसके द्वारा हमको अनंत ज्ञान प्राप्त हो सकता है। अगर कोई सीमा हो सकती है तो आपकी शक्ति और श्रद्धा की ही होगी।

मैं कताई की ही मिसाल इसलिये देता हूँ कि शास्त्र मुझे मालूम है। अगर मैं बढ़ई होता तो अपने बच्चे को यही सब बाते सुतारी द्वारा बतला सकता। कार्ड बोर्ड द्वारा भी यह सब ज्ञान दिया जा सकता है।

इस नई शिक्षा पद्धति को सफल बनाने के लिये हमें ऐसे शिक्षकों की जरूरत है जो प्रतिभाशाली हो और सच्चे उत्साह से भरे हों। उनको दिनरात यह सोचते रहना होगा कि वे अमुक ज्ञान उद्योग द्वारा किस तरह दें। यह नया शिक्षा-शास्त्र मोटी मोटी पुरानी किताबें पढकर प्राप्त न हो सकेगा। शिक्षक को अपनी निरीक्षण शक्ति बढानी होगी और अधिक चितनशील बनना पड़ेगा। आपको अपनी वाणी, दिमाग, और हस्तकला ही का सहारा लेना होगा। शिक्षणशास्त्र में यह एक क्रान्ति होगी। अब तक आप लोग इन्स्पेक्टरो की रिपोर्ट के अनुसार ही चले हैं ताकि इन्सपेक्टर आपके काम से खुश हो और कापको अधिक वेतन मिल सके। लेकिन नये शिक्षक को अब इन बातों की चिता न करनी होगी। वह कहेगा, ' अगर मैंने अपनी पूरी शक्ति लगाकर विद्यार्थियो की शक्तियो का विकास किया है तो यह मेरे लिये काफी है और मेरा कर्त्तव्य पूरा हुआ।"

## शिक्षकों की ट्रेनिंग

किसी ने सवाल पूछा, "क्या यह अच्छा न होगा कि शिक्षक को पहिले हस्तकला मे निपुण करा दिया जाय और फिर उद्योग द्वारा शिक्षण देने की नई पद्धति को अच्छी तरह समझा दिया जाय? फिलहाल तो उनसे आशा की जाती है कि वे अपने आपको ७ साल के विद्यार्थी मानकर ही चलें और उद्योग द्वारा छोटे बच्चों की तरह ज्ञान हासिल करे। किन्तु इस तरीके से तो हमें नये शिक्षण शास्त्र को पूरी तौर से समझने में बहुत समय लग जायगा।"

गाधीजी—"नही, बहुत समय न लगेगा। मान लीजिये कि जो शिक्षक मेरे पास सीखने के लिये आता है उसको गणित, इतिहास तथा अन्य विषयो का साधारण ज्ञान है। मै उसको कार्ड-बोर्ड के सन्दूक बनाने या कातने के लिये कहूँगा। जब वह अपना काम कर रहा होगा तो मै उसको समझा दूगा कि अमुक उद्योग द्वारा वह गणित, इतिहास और भूगोल का ज्ञान किस तरह हासिल कर सकता था। इस तरह वह ज्ञान और उद्योग के बीच मे सम्बन्ध स्थापित करना सीखेगा। यह सीखने मे उसको ज्यादा समय न लगना चाहिये। अब दूसरा उदाहरण लीजिये। मान लीजिये कि मैं अपने सात साल के बच्चे के साथ एक बुनियादी पाठशाला में जाऊ। हम दोनो कताई सीखेगे और मैं अपना पुराना ज्ञान कताई से सम्बद्ध भी कर लूँगा। बच्चे के लिये सभी चीजे नई होगी। ७० साल के पिता के लिये कुछ हफ्तो से ज्यादा समय न लगना चाहिये। इस तरह अगर शिक्षक मे ७ साल के बच्चे की तरह उत्सुकता और ग्रहण शक्ति पैदा न हुई तो वह सिर्फ यत्र की तरह कताई करेगा और नई पद्धति को न समझ सकेगा।"

प्रश्न— "एक विद्यार्थी जिसने कि मेट्रिक परीक्षा पास की है, अगर चाहे तो कालेज में पढ सकता है। क्या एक बच्चा बुनियादी शिक्षाक्रम को पूरा करके कालेज में पढने योग्य होगा?"

उत्तर— "बुनियादी शिक्षाक्रम को पूरा करनेवाला विद्यार्थी मामूली मेट्रिकुलेशन पास विद्यार्थी से अच्छा रहेगा, क्योकि उसकी शक्तियॉ अधिक विकसित होगी। जब वह कालेज में जायगा तो मेट्रिकुलेट की तरह हताश न होगा।"

प्रश्न— "बुनियादी स्कूलो मे ७ साल से कम उम्र के विद्यार्थी भरती न किये जायेंगे। यह उम्र शारीरिक होगी या मानसिक?"

उत्तर— "मामूली तौर से ७ साल की उम्र के बच्चे ही भरती किये जायेगे किन्तु कुछ विद्यार्थी कम या ज्यादा उम्र के भी होगे। हमे जिस्मी और दिमागी दोनों ही उम्रो का ख्याल रखना होगा। एक बच्चा ७ साल की

उम्र मे ही एक उद्योग के सीखने लायक हो सकता है। दूसरा शायद इस लायक न हो। इसलिये, हम कोई सख्त नियम नहीं बना सकते। सभी बाते सोचनी होंगी।"

गाधीजी कहने लगे, "आपके प्रश्नों से मालूम होता है कि आपके मन में शकाए है। यह ठीक नही है। आपको तो पूरा यकीन होना चाहिये। अगर आपको मेरी तरह यह पक्का विश्वास हो कि वर्धा-शिक्षण-योजना ही हमारे देश के करोडो बच्चो के लिये उपयोगी है तो आप अपने काम मे सफल होगे। अगर आप मे यह विश्वास नही है तो यह आपको ट्रेनिंग देनेवाले लोगो की गलती है। उनमे कम से कम इतनी तो योग्यता होनी चाहिये कि वे आप में यकीन पैदा कर सके।"

प्रश्न—— "बुनियादी शिक्षा गावो के लिये तैयार की गई है। क्या शहरवालों के लिये कोई दूसरा मार्ग नही है? क्या वे लकीर ही पीटते रहे?"

उत्तर—— "यह सवाल अच्छा है। लेकिन मै इसका जवाब 'हरिजन' के लेखों में पहिले दे चुका हूँ। हमारे सामने अभी बहुत काम पडा है। अगर हम फिलहाल सात लाख गावो की तालीम का मसला हल कर सके तो काफी होगा। कुछ शिक्षा-शास्त्री शहरो के बारे मे सोच ही रहे हैं। लेकिन अगर हम भी गावो के साथ-साथ शहरो का ख्याल करने लगे तो हमारी ताक़त बर्बाद हो जायगी।"

प्रश्न—— "मान लीजिये कि एक ही गाव मे तीन बुनियादी स्कूल हों और हरएक मे अलग अलग दस्तकारी के मार्फत तालीम दी जाती है। एक बच्चा फिर कौनसे स्कूल मे जाय?"

उत्तर—— "हमारे बहुत से गाव इतने छोटे है कि वहाँ एक से ज्यादा स्कूल चल ही नही सकता। लेकिन एक बडे गाँव मे एक से ज्यादा स्कूल हो सकते है। ऐसी हालत मे दोनो स्कूलो में एक ही दस्तकारी सिखाई जानी चाहिये। लेकिन मै कोई सख्त नियम नही बना देना चाहता। तजुर्बे से ही हम सीख सकेगे। हमे यह जाँच करनी होगी कि कौनसा हुनर ज्यादा लोकप्रिय है और कौनसे हुनर की मार्फत हम बच्चो की शक्तियों को बढ़ा

सकते है। असली मतलब यही है कि चाहे कोओी-सी भी दस्तकारी हो, उसके द्वारा बच्चे की सब शक्तियो का समान विकास होना चाहिये। वह हुनर गाव का हो और कुछ फायदे का भी होना चाहिये।"

प्रश्न—"अगर किसी बच्चे को आगे जाकर दूसरा ही धधा करना हो तो वह सात साल तक कताओी का ही धधा क्यो सीखे?"

उत्तर—"इस सवाल से मालूम होता है कि आप नई शिक्षा-पद्धति बिलकुल नही समझे है। बुनियादी स्कूलो मे बच्चे सिर्फ एक दस्तकारी सीखने नही जाते। वे स्कूलो मे प्रारभिक शिक्षा के लिये और दस्तकारी द्वारा अपने दिमाग की तरक्की के लिये जाते है। मै दावा करता हूँ कि एक बच्चा जो इस नई तालीम के स्कूल मे ७ साल तक पढ चुका है, आगे जाकर सात साल तक साधारण शिक्षण पाये हुये दूसरे लडको से किसी भी धधे मे ज्यादा कामयाब होगा, चाहे वह लेन-देन का काम करे या तिजारत का। बुनियादी तालीम पाये हुए लड़के की सब शक्तिया विकसित हो जाती है। और वह फिर किसी भी काम को कुशलता से कर सकता है। अगर आपको मै आज यह अच्छी तरह समझा सकू कि बुनियादी तालीम थोडी साहित्यिक और थोडी औद्योगिक शिक्षा नही है, तो मुझे सन्तोष होगा। यह नई तालीम दस्तकारी द्वारा सम्पूर्ण शिक्षण है।"

प्रश्न—"क्या यह ठीक न होगा कि हरएक स्कूल मे एक से ज्यादा हुनर सिखलाये जॉय? बच्चे बहुत दिनो तक एक ही तरह का काम करते करते शायद ऊब जायगे।"

उत्तर—"अगर मै देखू कि एक महीने की कताई के बाद ही बच्चे शिक्षक से ऊब गये है तो मै उस शिक्षक को बरखास्त कर दूगा। जिस तरह एक ही बाजे पर तरह तरह के राग बजाये जा सकते है उसी तरह कताई और उसके द्वारा तालीम देने मे भी विविधता और नयापन हो सकता है। एक हुनर के बाद दूसरा हुनर बदलते जाने मे बच्चा एक बन्दर की तरह हो जाता है जो एक टहनी पर कूदता रहता है और जिसका घर कही भी नही है। मै आपको यह भी बता चुका हूँ कि कताई को शास्त्रीय ढग से

सिखाने मे कताई के अलावा बहुत सी बातें भी सिखलाई जा सकती है। मिसाल के लिये बच्चा धीरे-धीरे अपनी तकली और अटेरन खुद बनाना सीख सकता है। इसलिये अगर शिक्षक दस्तकारी को वैज्ञानिक ढंग से सिखलायेगा तो वह नये-नये ढग से बच्चो को शिक्षा दे सकेगा, और विद्यार्थियो की सब ताकतो की तरक्की करने मे कामयाब होगा।"

'हरिजन', २५ फरवरी, १९३९

---

# बुनियादी तालीम की योजना और धार्मिक शिक्षण

---

जून सन् १९३८ मे हिन्दुस्तानी तालीमी संघ द्वारा विभिन्न कांग्रेस प्रान्तों के शिक्षा-विभाग के कार्यकर्ताओ को वर्धा शिक्षण योजना समझाने के लिये एक वर्ग चलाया गया था। इन कार्यकर्त्ताओं को गाधीजी से सेगाँव में दो बार मिलने का मौका मिला, और उन्होने अपनी कठिनाइयां और शंकाएं महात्माजी के सामने पेश की।

सबसे बड़ी समस्या जो गाधीजी के सामने पेश की गई वह वर्धा योजना मे धार्मिक शिक्षण के स्थान के सम्बन्ध मे थी। महात्माजी ने इस प्रश्न का उत्तर इस प्रकार दिया, "हमने वर्धा शिक्षण योजना में धार्मिक शिक्षा को इसलिये स्थान नही दिया है कि आजकल जिस प्रकार धर्म सिखलाये और अमल में लाये जाते है, उससे एकता के बजाय झगड़ा ही पैदा होता है। किन्तु मेरी पक्की राय है कि वे तत्त्व जो सब धर्मों मे समान है हरएक बच्चे को सिखलाये जाने चाहियें। ये तत्त्व शब्दो या पुस्तको द्वारा नही सिखलाये जा सकते। इन तत्त्वों को बच्चे अपने गुरु के दैनिक जीवन द्वारा ही सीख सकते हैं। अगर शिक्षक खुद सत्य और

न्याय के आधार पर अपनी जिदगी बसर करता है तो बच्चे यह आसानी से सीख सकेगे कि सत्य और न्याय सभी धर्मों के आधार है।"

जब महात्माजी से यह पूछा गया कि क्या ७ और १४ वर्ष के बीच के बच्चो को सब धर्मों के लिये एकसा आदर रखना सिखलाया जा सकता है, महात्माजी ने उत्तर दिया, "हा, मेरा ऐसा ख्याल है। यह बात कि सब धर्मों के मूल तत्त्व एक ही है और इसलिये हमको एक दूसरे के धर्म के लिये आदर और प्रेम होना चाहिये, एक बहुत स्पष्ट सत्य है। उसको ७ साल के बच्चे आसानी से समझकर अमल मे ला सकते है। लेकिन असल बात तो यह है कि शिक्षक को स्वय यह श्रद्धा रखनी चाहिये।

# सेगाँव–पद्धति

१. पूज्य गांधीजी द्वारा प्रतिपादित शिक्षा की योजना को इस लेख में 'सेगांव-पद्धति' कहा गया है।

२. यह योजना बताती है कि एक बालक को आगे चलकर मनुष्य-परिवार में एक जिम्मेवार कुटुम्बीजन का स्थान लेने लायक बनाने के लिए हम किस प्रकार अहिसा का प्रयोग कर सकते है।

३. इस योजना के सम्बन्ध मे व्यापक रूप से यह दावा किया गया है कि यदि हमे मानव समाज मे खूनी यानी लडाकू वृत्ति के स्थान पर शान्ति-स्थापक वृत्ति निर्माण करनी है, तो आवश्यक फेरफारो के साथ यह तमाम देशो मे और सभी जातियो में काम दे सकती है। हिन्दुस्तान के लिए तो आज यही एक उपयुक्त पद्धति है।

४ इस पद्धति का ध्येय यह है कि बच्चे के अन्दर भले-बुरे का ख़याल पैदा होते ही उसे सामाजिक जीवन के कर्तव्यो मे भाग लेना शुरू करा देना चाहिए।

५ इस पद्धति का मध्यबिन्दु होगा, कोई उत्पादक पेशा। आमतौर पर हर किस्म की शिक्षा इस उद्योग के जरिये और इसके साथ गूँथ दी जानी चाहिये। उदाहरणार्थ इतिहास, भूगोल, गणित, भौतिक तथा सामाजिक शास्त्र एव साहित्य आदि सब विषयो की शिक्षा इस उद्योग के साथ ग्रथित करके साथ-साथ दी जानी चाहिए। इन विषयो की अन्य बाते छोडी नही जायगी। पर ग्रथित शिक्षा पर अधिक जोर दिया जायेगा।

६ उद्योग भी शिक्षा का केवल साधन या वाहन नही होगा। बल्कि जिस हद तक वह मानव जीवन मे अनिवार्यत आवश्यक है, उस हदतक वह हमारी शिक्षा का साध्य भी होगा। अर्थात् इस शिक्षा का यह भी एक ध्येय होगा कि इसके द्वारा हर तरह के शरीरश्रम के प्रति, चाहे वह भगी का ही काम क्यो न हो, बालक मे आदर-भाव उत्पन्न हो। और, उसमें एक ऐसी कर्त्तव्यनिष्ठा उत्पन्न हो कि उसे अपनी रोजी भी ईमानदारी के साथ शरीरश्रम द्वारा ही प्राप्त करनी चाहिए।

७ इस पद्धति के अनुसार पढानेवाले शिक्षक का लक्ष्य यह होगा कि विद्यार्थी जो भी उद्योग सीखे, उसीके जरिये उसकी तमाम शारीरिक, बौद्धिक, नैतिक तथा आध्यात्मिक शक्तियाँ प्रकट हो।

८. इसमे समाज-शास्त्र तथा आरोग्य-शास्त्र केवल वर्ग-शिक्षण के विषयों के रूप मे ही न पढ़ाये जायें, बल्कि भिन्न-भिन्न रीति से मूक प्राणियो सहित सारे गाँव की सेवा करने के लिए सामाजिक तथा व्यक्तिगत कार्यक्रम बनाकर, उनके द्वारा इन विषयों की प्रत्यक्ष शिक्षा दी जाय। इस नवीन विद्यालय की हस्ती एक दीप की तरह हो, जो समाज पर चारो तरफ से सस्कृति का प्रकाश फैलाता रहे।

९. संक्षेप मे कहे, तो हाथ और ज्ञानेन्द्रियो द्वारा यह पद्धति व्यक्ति की बुद्धि और हृदय को सुसंस्कृत करे और विद्यालय के जरिये उसे समाज तथा परमात्मा तक पहुँचाये।

१० शाला के सामुदायिक जीवन मे रहकर रोज तीन या चार घटे तक सह परिश्रम करना लड़के-लडकियो के लिये आरोग्यदायक और उत्तम रीति से शिक्षाप्रद भी है। "मनुष्य चाहे किसी भी श्रेणी का हो, विज्ञान और उद्योग, दोनो के विकास के लिये और सारे समाज के सामूहिक लाभ की दृष्टि से भी उसे ऐसी शिक्षा मिलनी चाहिये कि वह विज्ञान की पूरी शिक्षा के साथ-साथ दस्तकारी की शिक्षा को जोड सके।" (क्रोपाटकिन)

११ मौजूदा शिक्षा-पद्धति मे तो अधिकाश विद्यार्थी अपनी कॉलेज की पढाई समाप्त कर लेने पर भी यह निश्चय नही कर पाते कि आगे वे क्या काम करेगे ? हम अकसर देखते है कि ऐसे बहुत से लडके और लडकियाँ, जिनके घर की स्थिति बहुत ज्यादा खराब नही होती, प्राथमिक शाला से माध्यमिक शालाओ में और वहाँ से कॉलेजो मे भारी खर्च उठाकर जाते रहते है। इसका कारण यह नही कहा जा सकता कि वे इन विद्यालयो मे सिर्फ उन शुभ सस्कारो को पाते है, जिनका कि ये सस्थाये दावा करती है। वास्तव मे तो वे इसलिये पढते चले जाते है कि उन्हे कुछ सूझता ही नही कि इसके अलावा वे और क्या कर सकते है। जीविका कमाने के लिये किसी उपयुक्त धधे के चुनाव की घडी को, जहाँ तक बन पडता है वे आगे ठेलते जाते है, और इस तरह एक के बाद एक इम्तिहानो में बैठते चले जाते है। जिस स्त्री अथवा पुरुष को अपने जीवन के प्रारम्भिक बीस-पचीस साल इस तरह निरुद्देश्य बिताने पडते है, उसके अन्दर दीर्घसूत्रता, सशयवृत्ति अनिश्चितता और अपने-आप किसी निर्णय पर पहुँचने की अक्षमता, आये बगैर रह ही नही सकती। सेगॉव पद्धति का उद्देश्य यह है कि प्रत्येक बालक या बालिका को वह जल्दी-से-जल्दी इस बात का निर्णय करा दे कि उसे अपने भावी जीवन मे कौन-सा व्यवसाय करना होगा, उसे किसी एक धन्धे की कम-से-कम इतनी तालीम भी जरूर दे दे, जिससे वह जीवन के समुचित धारण-पोषण के लिये आवश्यक न्यूनतम कमाई अवश्य कर सके।

१२. साक्षरता को यानी लेखन-वाचन द्वारा अनेक विषयो की जानकारी की तथा तार्किक अथवा ऐसी ही अन्य चर्चाओ को समझने की शक्ति को इस सेगॉव-पद्धति मे न तो ज्ञान माना गया है और न ज्ञान का साधन ही। बल्कि, इसमे तो उसे ज्ञान अथवा अलकृत अज्ञान को प्रकट करने की साकेतिक

पद्धति-मात्र माना है। इन सकेतो का ज्ञान तो तब उपयोगी और जरूरी हो सकता है, जब ज्ञान की जडे हरी हो। सेगॉव-पद्धति का उद्देश्य यह है कि इन जडो को हरा-भरा रक्खा जाये। इसके साधन है प्रत्यक्ष काम, अवलोकन, अनुभव, प्रयोग और सेवा। इनके बगैर कोरी किताबी पढाई विद्यार्थी के हृदय और बुद्धि के विकास मे विघ्नरूप सिद्ध होती है और उसके शरीर को भी नुकसान पहुँचाती है।

१३ सेगॉव-पद्धति के अनुसार जो पढाई होगी, और उसमे विद्यार्थी को पढाई की बुनियाद के रूप मे जो कुछ सिखाया जायेगा, उसमे नीचे लिखे विषयों का समावेश होना जरूरी है मातृभाषा का अच्छा ज्ञान, मातृभाषा के साहित्य का साधारण परिचय, देश की राष्ट्रभाषा का व्यावहारिक ज्ञान, गणित, इतिहास, भूगोल, भौतिक तथा सामाजिक शास्त्र, आलेखन, सगीत, कवायद, खेल-व्यायाम वगैरा। इन विषयो का साधारण ज्ञान, और किसी एक धन्धे मे इतनी कुशलता कि जो साधारण शक्तिवाले विद्यार्थी को मामूली कमाई करने की शक्ति दे सके; और अगर वह होशियार तथा परिश्रमी भी हो, तो उसे इस लायक बना दे कि वह साहित्यिक अथवा औद्योगिक क्षेत्र में अधिक शिक्षा पाने का पात्र बन जाये। इस 'बुनियादी पढाई' मे नीचे लिखे विषयो का समावेश आवश्यक नही है: अग्रेजी अथवा ऐसे तमाम विषय, व्यवहार मे साधारणतया जिनकी जरूरत नही होती, अथवा बुद्धि के विकास के लिये जो अनिवार्यत: आवश्यक नही होते, या खुद-बखुद अपनी शिक्षा को आगे बढाने की पूर्व तैयारी के रूप मे जिनकी जरूरत नहीं रहती।

१४ 'बुनियादी शिक्षा' का अध्ययन-क्रम सात वर्ष से कम का नही होना चाहिये। हाँ, अगर जरूरत हो, तो समय बढ़ाया जरूर जा सकता है। अगर आगे लिखे अनुसार शालाये स्वालम्बी हो सकी, और विद्यार्थियों के पालको को भी इनसे कुछ लाभ मिल सका, तो बच्चो को अधिक समय तक पढाने मे उनके पालकों को कोई कठिनाई न होगी।

१५ सेगॉव-पद्धति के सम्बन्ध मे राज्य के कुछ कर्त्तव्य तथा जीवन वेतन की कम से कम मर्यादा के विषय में कुछ सिद्धान्त निश्चित कर लिये गये है। वे नीचे दिये जा रहे है।

१६. जो स्त्री या पुरुष मेहनत करने के लिये तैयार हों और जिन्हें सरकार पढ़ने के लिए मजबूर करे, सरकार का कर्त्तव्य है कि वह उन्हे काम दे और काम के बदले मे कम से कम इतना वेतन जरूर दे, जिससे उनका ठीक तरह निर्वाह हो जाये। जिस सरकार मे इतना करने की शक्ति नही है, वह 'राज्य' कहलाने की पात्रता नही रखती।

१७. ऐसा अनुमान किया गया है कि आजकल के बाजार-भावो के अनुसार हिंदुस्तान मे समुचित निर्वाह के लिए 'पूरा काम' करनेवाले आदमी का मेहनताना फी घण्टा एक आने से कम नही पडना चाहिए। 'पूरा काम' यहाँ उतना काम समझा जाये, जितना (तालीम पाया हुआ) एक साधारण आदमी घण्टे भर मे कर सके।

१८ हमारे देश की वर्तमान शासन-पद्धति तथा समाज की रचना भी इस कसौटी पर खरी नहीं उतरती। इसलिए हमारे देश की सरकारे 'राज्य' कहलाने की पात्रता नही रखती। इस खामी का कारण चाहे विदेशी सत्ता हो, या खुद हमी हो, इसे दूर तो करना ही पडेगा। सेगाँव-पद्धति का दावा है कि अगर उसपर साहसपूर्वक और सच्चे दिल से अमल किया जाये, तो राज्य मे तथा समाज में आवश्यक फेर-फार करने के साधन और शक्ति वह हमे देगी।

१९ इसके लिए राज्य को कम से कम एक उद्योग को अपनाना होगा; और वह ऐसा होगा, जिसमे वह लगभग असंख्य आदमियों को काम दे सके और फिर भी उसे खुद घाटा न अुठाना पडे।

२०. हिन्दुस्तान के लिये तो हाथ-बुनाई और हाथ-कताअी ही एक ऐसा धन्धा है। इसमे कच्चे माल की, थोडी पूजी से काम चल निकलने की, और अपार मनुष्य-बल आदि की वे सारी स्वाभाविक अनुकूलतायें है, जो इसे देश का खास उद्योग बना देने के लिए आवश्यक है। फिर, इसके पीछे लम्बी परम्परा भी तो है, क्योकि सैकडो वर्ष तक हिन्दुस्तान ही ने ससार को सूत से ढँका है।

२१. यों तो पहले ही कातने की मजदूरी असंतोषकारक थी, पर आगे चल वह कलो के बने माल की प्रतिस्पर्द्धा मे और भी अधिक घट गई। राज्य तथा

जनता को चाहिए कि वे इस प्रतिस्पर्द्धा को मिटा दे। और जबतक वे ऐसा नहीं कर सकते खादी-उद्योग को जिलाने के लिए, प्रतिस्पर्द्धा की किसी प्रकार परवा किये बगैर, वे कातनेवाले को इतनी मजदूरी देना शुरू कर दें, जिससे उसका अच्छी तरह निर्वाह हो सके।

२२ इसी तरह सभी प्रकार की मजदूरी की दर बढाने की जरूरत है, जिससे मजदूरो का धारण-पोषण पूरी तरह हो सके। सरकार को चाहिए कि ऐसा करने की शक्ति वह प्राप्त करे। जनता का भी कर्त्तव्य है कि इस काम मे सरकार की मदद करे, जिससे वह इस लायक बन जाय।

२३ ऊपर बताई हुई अल्पतम मजदूरी बडी उम्र के आदमी के लिए है। सेगाँव-पद्धति की शाला के विद्यार्थी के लिए उसकी दर फी घटा आध आना पडती है।

२४. यदि हम रोजाना काम के तीन घण्टे मान ले, और यह मान ले कि साल मे नौ महीने शाला लगेगी, तो सेगाँव-पद्धति की शाला की कुशलता की कसौटी यह होगी कि सात दर्जों (हर दर्जे मे २५ विद्यार्थी) और लगभग आठ-नौ शिक्षकोवाली शाला की आय इतनी हो जानी चाहिए कि अगर उपयुक्त हिसाब से मजदूरी आँकी जाये, तो उसमे से शिक्षको का वेतन निकल आये। शिक्षक के वेतन कम-से-कम रु० २५) मासिक मान लिया गया है। वह रु० २० मासिक से कम तो किसी हालत मे न होगा।

२५ विद्यार्थियो की कार्यशक्ति, साधन तथा शिक्षा-पद्धति मे इतना सुधार हो जाने चाहिए कि कुशलता की उपर्युक्त कसौटी पर कम-से-कम प्रत्येक शाला खरी उतर सके।

२६. उपर्युक्त दर से शाला के विद्यार्थी की मजदूरी आँकते हुए, और गाँवो में खानगी कारीगरों को आज जो मजदूरी मिलती है, उसका विचार करते हुए, इस बात का कोई भय नही रहता कि खानगी कारीगरों के माल के साथ शालाओ के माल की प्रतिस्पर्द्धा होगी। गाँवो के कारीगरो की मजदूरी की दर के

इस सीमा तक आने मे थोड़ा समय लगेगा, और तबतक तो देहाती कारीगरो की कार्य-शक्ति और साधनो मे भी इतने ही सुधार हो चुके होगे। इसलिए यहाँ प्रति-स्पर्द्धा का भय रखने की जरूरत ही नही।

२७ फिलहाल तो शाला को उपर्युक्त मजदूरी चुकाने का आश्वासन सरकार को दे ही देना चाहिए। कम-से-कम चर्खा सघ तथा ग्रामोद्योग सघ द्वारा मंजूर की गई दर तो जरूर देनी चाहिए। और जबतक विद्यार्थी को फी घटा आध आना मजदूरी नही पड जाती, ये सस्थाये ज्यो-ज्यो अपने यहाँ मजदूरी की दर बढाती जाये, त्यो-त्यो शालाओ की मजदूरी की दर भी बढती जानी चाहिए। इस-पर शायद यह आक्षेप किया जायेगा कि यह तो शाला को अप्रत्यक्ष रूप से सहायता करने की बात हुई। और यह कि इससे, मौजूदा बाजार-भावो को देखते हुए सरकार पर बहुत अधिक आर्थिक बोझ पड़ेगा। मगर कारीगरों की कार्यशक्ति और साधनो मे भी सुधार के लिए इतनी गुजाइश है कि हम यह आशा रख सकते है कि पदार्थो की अधिक कीमत बढ़ाये बिना भी, पाँच वर्ष के अन्दर शाला मे अथवा खानगी तौर से तालीम पाया हुआ प्रत्येक कारीगर हक के साथ जीवन वेतन की न्यूनतम मर्यादा तक पहुँचने की शक्ति प्राप्त कर लेगा।

२८ यह जो सिद्धान्त कहा गया है कि ऊपर बताये अर्थ में प्रत्येक शाला को स्वाश्रयी हो जाना चाहिए, उसमे केवल आर्थिक दृष्टि ही नही है, बल्कि यह शाला के औद्योगिक विभाग की कुशलता की व्यावहारिक कसौटी के रूप मे रक्खा गया है।

२९. यहाँ केवल खादी-उद्योग द्वारा 'बुनियादी पढाई' की दृष्टि से सेगाँव-पद्धति का सागोपाग विचार किया गया है। इससे कोई यह न समझे कि इसमें हम अन्य उद्योगों को प्रोत्साहन नही देना चाहते। बात यह है कि दूसरे उद्योगो के सम्बन्ध मे योजना बनाने और अनुमान निकालने के लिए अभी हमारे पास आवश्यक सामग्री नही है।

३० सेगाँव-पद्धति के सिद्धान्त आवश्यक फेरफारो के साथ उसके बाद की शिक्षा में भी प्रयुक्त किये जाने चाहिए। हर प्रकार की शिक्षा मे स्वाश्रय को तो

स्थान होना ही चाहिए। उच्च शिक्षा मे सस्था का खर्च या तो विद्यार्थियो की मेहनत से निकल आना चाहिए या फीस से। और अगर फीस न देनी पडती हो। तो विद्यार्थी अपना खर्च शाला मे या बाहर कही मजदूरी करके निकाल ले।

—किशोरलाल मशरूवाला

# हिन्दुस्तानी तालीमी संघ, सेवाग्राम

## हिन्दी पुस्तकें

| | मूल्य |
|---|---|

### शिक्षा पर गांधीजी के लेख व विचार

| | |
|---|---|
| १. शिक्षा मे अहिसक क्रान्ति | १–०–० |
| २. नई तालीम की मूल कल्पना | ०–१–० |

### बुनियादी शिक्षा सम्मेलनों की रिपोर्ट

| | |
|---|---|
| ३. बुनियादी तालीम के दो साल (जामियानगर) | २–८–० |
| ४ समग्र नई तालीम (सेवाग्राम १९४५) | २–४–० |
| ५. सातवाँ नई तालीम सम्मेलन (सेवाग्राम १९५१) | २–०–० |
| ६. ठहराव तथा निष्कर्ष (उपरोक्त सम्मेलन) | ०–६–० |
| ७. बुनियादी राष्ट्रीय शिक्षा (जाकिर हुसेन कमिटी) | १–८–० |
| ८ दस साल का काम (विक्रम १९४७) | २–०–० |

### हिन्दुस्तानी तालीमी संघ की सालाना रिपोर्ट

| | |
|---|---|
| ९. सात साल का काम (१९४६) | ०–८–० |
| १०. आठ साल का काम (१९४८) | ०–८–० |

### बुनियादी शिक्षा के आम सिद्धांत

| | |
|---|---|
| ११. प्रौढ़ शिक्षा का उद्देश्य (शाता बहन और मार्जरी साइक्स) | ०-१२-० |
| १२. बुनियादी शिक्षा के सिद्धांत | १-१०-० |
| १३. पूर्व बुनियादी तालीम की योजना और प्रत्यक्ष काम (शाता बहन) | १–४–० |

### अलग अलग विषयों पर पुस्तकें

| | |
|---|---|
| १४. मूल्य उद्योग कातना (विनोबा) | मराठी—०-१०-० |
| | हिन्दी—०-१२-० |
| १५. ओटना, तुनना व धुनना (सत्यन्) | ०-१२-० |

| | | मूल्य |
|---|---|---|
| १६. | तांत बनाना (सत्यन्) | ०-१२- |
| १७. | खेती-शिक्षा (भिसे और पटेल) | मराठी—१-०- |
| | | हिन्दी—१-८- |
| १८. | तकली (कुन्दर दिवान) | उर्दू—२-०-० |
| १९. | सफाई विज्ञान (श्री धीरेन्द्र मजूमदार) | ०-१०-० |
| २०. | कम्पोस्ट वाली संडास | ०-५-० |
| २१. | कताई शास्त्र (सत्यन्) | ३-४-० |

## पाठ्यक्रम की पुस्तकें

| | | |
|---|---|---|
| २२. | आठ सालो का सम्पूर्ण शिक्षाक्रम | १-८-० |
| २३. | शिक्षको की ट्रेनिंग का पाठचक्रम (प्रेस मे) | १-०-० |
| २४. | पूर्व बुनियादी शिक्षकों की ट्रेनिग का पाठ्यक्रम | ०-१०-० |
| २५. | पूर्व बुनियादी समिति का विवरण | ०-४-० |

## अन्य पुस्तकें

| | | |
|---|---|---|
| २६. | नई किताब (सचित्र) तीसरे दर्जे के लिये | उर्दू—०-५-० |
| | | हिन्दी—०-१२-० |
| २७. | भारत की कथा (अभिनय तथा सगीत) | ०-८-० |
| २८. | पद्धति और उसूल (डॉ. जाकिर साहब का भाषण) | ०-१-० |
| २९. | सेवाग्राम में नई तालीम | ०-१-० |
| ३०. | प. नेहरूजी का भाषण | ०-१-० |
| ३१. | कताई का हिसाब (उर्दू) | ०-१०-० |
| ३२. | वस्त्रपूर्णा (कुन्दर दिवाण) मराठी | २-०-० |
| ३३. | कताई प्रवेश (मराठी) | १-८-० |
| ३४. | विद्या और विद्यालय का आदर्श—(रवीन्द्रनाथ ठाकुर) | ०-१-० |
| ३५. | बुनियादी शिक्षा और बाल-हित (मार्जरी साइक्स) | ०-१-० |
| ३६. | नई तालीम का आयोजन (काका कालेलकर) | ०-१-० |